


राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

ग्रन्थाङ्क 187

# आनन्दमाला

1997

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक
आनन्द कुमार R.A.S.
[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

ग्रन्थाङ्क 187

आनन्दभारती प्रणीत

# आनन्दमाला

सम्पादक
वैद्य बुद्धिप्रकाश आचार्य

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर (राज.)
Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

1997 मूल्य : 140.00

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक
आनन्द कुमार R.A.S.
[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थाङ्क 187

आनन्दभारती प्रणीत

# आनन्दमाला

सम्पादक
वैद्य बुद्धिप्रकाश आचार्य

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर (राज.)
Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

1997 मूल्य : 140.00

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित
सामान्यतः अखिलभारतीय तथा विशेषतः राजस्थानप्रदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली



आनन्दभारती कृत

# आनन्दमाला

प्रथम संस्करण 1997 500 प्रतियां

मुद्रक :
प्रिंटिंग हाउस, जालोरी गेट, जोधपुर
✆ : 627708

# प्रधान-सम्पादकीय

भारतीय चतुर्दश विद्याओं में आयुर्वेद का महत्त्वपूर्ण स्थान है। आज आयुर्वेद हमारे जीवन में जिस तरह से अनुस्यूत हो चुका है कि उसका पृथक्करण निश्चय ही दुष्कर है। वैष्णवमत में धन्वन्तरि विष्णु के अवतार माने जाते हैं जो आयुर्वेद शास्त्र के प्रवर्तक हैं। शैवमत में शिव के 18 अवतारों में नकुलीश या लकुलीश अवतार तो मात्र चिकित्सक स्वरूपधारक ही है। बुद्ध के एक स्वरूप अवलोकितेश्वर को भैषज्यगुरु का ही अभिधान प्राप्त है। काश्यप संहिता में "ऋग्वेदयजुर्वेदसामवेदार्थववेदेभ्य:" कहकर आयुर्वेद को पञ्चम वेद निरूपित किया गया है।

वस्तुत वैदिक साहित्य में स्थाने स्थाने आयुर्वेद की चर्चा है। अतः ब्राह्मण उपनिषद् ग्रन्थों व सूत्रसाहित्य में चिकित्सा विषयक अनेक उल्लेख मिलते हैं। जराजीर्ण च्यवन ऋषि को पुनः यौवन प्राप्ति, शिरश्छेद के पश्चात् भी दीर्घतमस ऋषि को अश्विनीकुमारों द्वारा जीवनदान, अश्विनीकुमारों द्वारा लोहे की टाँगे लगाना, अन्धे ऋजाश्व को दृष्टिदान आदि कितने ही वेदकालीन निदर्शन उपस्थापित किये जा सकते हैं जो तत्कालीन आयुर्वेद के उन्नयन का पर्याप्त परिचय देते हैं किन्तु इस सम्बन्ध में चरकसंहिता से पूर्व का कोई भी ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ हैं। चरकसंहिता कायचिकित्सा का प्रधानभूत ग्रन्थ है और पाश्चात्य विद्वानो की दृष्टि में चरक का काल शताब्दी ई. है।

आयुर्वेद के शल्य, शालाक्य, काय चिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्य, अगदतंत्र, रसायनतन्त्र और वाजीकरण आदि आठ विभाग मिलते हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ आनन्दमाला जैसाकि विद्वान् सम्पादक ने लिखा है—रस एवं काय चिकित्सा का समन्वयात्मक ग्रन्थ है।

15 अधिकारों व 2 परिशिष्टों में विभक्त आनन्दमाला में शीतल एवं क्वथित जल गुण-विवेचना, भारतीय नदियों के पानी का गुण दोष, 46 अनुभूत शास्त्रोक्त चूर्ण, विभिन्न प्रकार की भस्में व पाकों का निर्माण, लेपों, अवलेहों, आसवों, घृत व तैलों के अलावा स्त्रीरोग चिकित्सा, पारद लक्षण,

मारण एवं शोधन आदि विविध विषयों पर विचार किया गया है।

यतीन्द्र आनन्द भारती द्वारा ग्रन्थारम्भ में ओङ्कार का नमन करने से उनके शैव होने का अनुमान होता है। आत्मपरिचय में श्री भारती अत्यन्त संकोची रहे हैं। प्रत्येक अधिकार के अन्तिमांश में अपने आपको परिव्राजकाचार्य श्री नृसिंह भारती का शिष्य द्योतित किया है। थियेडोर आॅफरेट के केटेलागस केटेलोगोरेम पार्ट II पृष्ठ 9 पर भी नृसिंहभारती के शिष्य आनन्द भारती का उल्लेख मिलता है। न्यू केटेलागस केटेलोगोरेम (मद्रास यूनिवर्सिटी) में भी आनन्द भारती की एकमात्र रचना आनन्दमाला का उल्लेख मिलता है किन्तु कोई इतर परिचयात्मक विवरण उपलब्ध नहीं हुआ है। यह कार्य सुविज्ञ पाठकों एवम् अन्वेषणकर्त्ताओं के भरोसे छोड़ा जा रहा है।

आनन्दमाला का प्रकाशन दीर्घकाल तक लम्बित रहा, यह निश्चय ही खेद का विषय है। विलम्ब से ही सही लेकिन रसकाय चिकित्सा के इस अनुपम प्रकाशन को विद्वज्जगत् को समर्पित करते हुए मुझे अपार हर्ष की अनुभूति हो रही है।

अन्त में आनन्दमाला के सम्पादक स्व. वैद्य बुद्धिप्रकाशजी आचार्य की दिवंगत आत्मा को श्रद्धाञ्जलि अर्पित करता हूं जिनके प्रयासों से इस प्रौढ़ ग्रन्थ का प्रकाशन सम्भव हो सका।

**आनन्दकुमार**
**RAS**
**निदेशक**

# सम्पादकीय

सृष्टि की रचना के साथ ही प्राणियों को होने वाले नाना रोगों की कल्पना व उनके निवारणार्थ आयुर्वेदशास्त्र की उत्पत्ति हुई ।[1] पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति हेतु सर्वप्रथम आवश्यकता 'शरीर की आरोग्यता' है ।[2] उसकी प्राप्ति के लिये आयुर्वेदज्ञान परमावश्यक है ।[3] अस्तु, समस्त विद्याओं के मूलस्रोत वेदों में इस विज्ञान की उभय शाखाओं— (1) काय तथा (2) शल्य का उत्तम विवेचन किया गया ।[4] वेद शास्त्र में वेदों एवं उनके

---

1 (क) 'इह खल्वायुर्वेदं नामोपाङ्गमथर्ववेदस्यानुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च कृतवान् स्वयम्भूः; ततोऽल्पायुष्ट्वमल्पमेधस्त्वं चालोक्य नराणां भूयोऽष्टधा प्रणीतवान्' (सुश्रुत सूत्र 1/6)

(ख) 'बालस्योत्पत्तेः पूर्वं स्तन्योद्गमनमिव सृष्टेः प्रथमतः आयुर्विज्ञानं स्वरतो ऽपि सम्मति' (काश्यपः)

2 (1) 'धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम् ।
रोगास्तस्यापहर्तारः श्रेयसो जीवितस्य च ।।'
चरक सू. 1/15

3 (1) 'वत्स सुश्रुत' इह खल्वायुर्वेदप्रयोजनं—व्याध्युपसृष्टानां व्याधिपरिमोक्षः, स्वस्थस्य रक्षणं च । "आयुरस्मिन् विद्यते, अनेन वाऽऽयुर्विन्दन्ति" इत्यायुर्वेदः ।।' सुश्रुत सू. 1/14/45

(2) 'आयुर्हिताहितं व्याधेर्निदानं शमनं तथा ।
विद्यते यत्र विद्वद्भिः स आयुर्वेद उच्यते ।।'

4 ऋग्वेद 1/112/8, 1/116/10, 1/116/15-16,, 1/157/6, 2/33/13, 7/46/3, 8/9/15, 10/39/3, 10/39/8-9, 10/97/1 से 24, 10/137/2 से 7, 10/162/1 से 4, 10/164/1 से 6 इत्यादि ।

यजुर्वेद—'प्रथमो दैव्यो भिषक्' 16/5, 19/85 अथर्ववेद—
1/3/1 से 9, 1/17/1 से 4, 1/22/1 से 4, 1/23/1 से 4, 1/24/1 से 4, 2/3/6, 2/33/1 से 6, 8/7/1/28, 9/12/1 से 18, 9/13/1 से 22, 10/2/1 से 17 इत्यादि ।

अग्निपुराण अध्याय 279

शतपथ ब्राह्मण 2, 3, 4, 5, 7, 8, 10, 12, 14

ब्राह्मणादिग्रन्थों का भी अन्तर्भाव है ।[5]

---

गरुड़ पुराण—अध्याय 168

'भेषज कृतो ह वा एष यज्ञः ।' छान्दो. उप.

(1) 'मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्' आपस्तम्ब, यज्ञपरिभाषा 39

(2) (बाह्मणग्रन्थों के तीन विभाग (i) ब्राह्मण (ii) आरण्यक व उपनिषद् हैं । इन्हें श्रुतिसाहित्य कहते हैं ।)

(2) वेदों के व्यञ्जक महर्षि व्यास ने इतिहास व पुराणग्रन्थों को भी वैदिक-साहित्य के अध्ययनार्थ उपयोगी बताया है—'इतिहास-पुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्' ।

5 (1) या ओषधीः पूर्वाजाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा ।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ।। 10/97/1

''मर्म्माणि ते वर्मणाच्छादयामि'' यजुः

अर्थात्—जो औषधियां अनेक प्राणियों को पालने में समर्थ मनुष्यों के हितार्थ पहिले ही तीनों ऋतुओं में उत्पन्न होती हैं. उन पक्व औषधियों का मैं अवश्य ज्ञान प्राप्त करूं व उन धारक पोषक ओषधियों के 700 धाम अर्थात् मनुष्य देह के 700 वे मर्म जानूं जहां इन ओषधियों के अचिन्त्य प्रभाव प्रकट होते हैं ।

(सप्तशतं पुरुषस्य मर्मणां, तेषु एता दधातीति—निरु. 9/28)

(या ओषधी-रोषधयः, पूर्वाः-पुरातन्यो, जाता-उत्पन्नाः, केभ्यः सकाशात्, देवेभ्यः—जगन्निर्मातृभ्यः यद्वा देवा द्योतमाना ऋतवः तेभ्यः कस्मिन्काले, त्रियुगं त्रिषु युगेषु विशेषेण प्रादुर्भावापेक्षया कृतादियुगत्रयमुक्तं कलौत्वत्यन्ताऽल्पत्वादुपेक्षितं, अथवा त्रिषु युगेषु—वसन्ते प्रावृषि शरदि चेत्यर्थः । अहं बभ्रूणां—बभ्रूवर्णाना सोमाद्योषधीनां, शतं सप्त च धामानि—अनुलेपसम्मार्जनाभिषेकादिरूपेणाऽऽश्रयभूनानि स्थानानि तु क्षिप्रं, मनेमन्ये सम्भावयामीत्यर्थः ।' अत्र वाजसनेयकं या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरेति ऋतवो वै देवास्तेभ्य एतास्त्रिपुरा जायन्ते वसन्ते प्रावृषि शरदि, मनै नु बभ्रूणामहमिति वै बभ्रूः सोम्या ओषधय ओषधः पुरुषः शतं धामानीति यदिदं शतायुः शताधः शतवीर्य एताभिर्ह्यस्यशतं धामानि सप्त चेति य एवमेव सप्तशीर्षन् प्राणास्तानेनदाहेति । वा. सं. 12/75)

(2) 'अति विश्वाः परिष्ठाः स्तेन इव व्रजमक्रमुः ।
ओषधीः प्राचुच्यवुर्यत्किंच तन्वो ३ रपः ।। 10/97/10

अर्थात् चोर या लुटेरा जिस प्रकार पथिकों पर आक्रमण करता है उसी प्रकार समस्त देह में सर्वत्र विद्यमान रह कर औषधियां रोगसमूह, पर आक्रमण करती हैं और रोग के कष्टकारी कारण को दूर करती हैं।

(विश्वा—व्याप्ताः, परिष्ठाः—परितः स्थिताः ओषधयः, अत्यक्रमुः—व्याधीन् अतिक्रान्तवत्यः, स्तेन इव व्रजं—यथा स्तेनो व्रज अत्यक्रमीत् तद्वत् तथा कृत्वा, ओषधीः—ओषधयः, प्रचुच्यवुः—प्रच्यावयन्ति यत्किञ्च, तन्वः—रुग्णशरीरस्य, रपः—पापं व्याधिलक्षणमरित तदिदि । वाज सं. 12/84

(3) साकं यक्ष्म प्रपत चाषेण किकिदीविना ।
साकं वातस्य ध्राज्या साकं नश्य निहाकया ।। 10/97-13

अर्थात्—हे यक्ष्म रोग ! तू भूख या अतिभक्षण के साथ दूर हो। कि कि आदि विशेष वेदनासूचक ध्वनि करने वाले रोगों (कास-हिक्कादि) के साथ नष्ट हो जा। वात की गति के साथ हो जा, एवं सान्निपातिक प्रलाप व निहाका के साथ नष्ट हो जा।

चाषः—चषमक्षणेम्वादिः। किकिदीवी—किकिना ध्वनिविशेषेण दीव्यति व्यवहरति इति किकिदीवी। यया पीड़याः निहतोस्मि हा कष्टम् इति जायते सा पीड़ा निहाका। इति सायणः।। तैत्तिरीयसंहिताभाष्ये 'श्येनेन' इति पाठः।।

'हेऽस्मदीयस्य पुरुषस्य शरीराधिष्ठायिन्, यक्ष्म—व्याधे, त्वम् साकं सहैव, प्रपत—प्रकर्षेण शीघ्रं गच्छ केन साकमिति उच्यते—चाषेण अतिशीघ्रं पतता चाषाख्येण पक्षिणा सह तथा, किकिदीविना—पक्षिणा च सह तथा वातस्य शीघ्रं गच्छतो वायो, ध्राज्या—ध्रजुगतौ गत्या वेगेन सह गच्छ तथा, निहाकया—गोधिकया साकं, नश्य-नाशं प्राप्नुहि।

(4) आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीवचातनीः।
आपः सर्वस्य भेषजीस्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम् ।। ऋ. 10/137/6

(5) प्र ते भिनद्मि मेहनं वर्त्रं वेशन्त्या इव।
एवा ते मूत्रं मुच्यतां बहिर्बालिति सर्वकम् ।। अथ. जे. 1-3-7

(6) वि ते भिनद्मि मेहनं वि योनिं वि गवीनिके।
विमातरं च पुत्रं च वि कुमारं जरायुणाव जरायु पद्यताम् ।।

अथ. वे. 1/11/5

इत्यादि

वेदों में सूत्ररूपेण 'गागर में सागर' भरा है।[6] वहाँ नृदेह के 700 उन मर्मस्थानों की चर्चा मिलती है जहां औषधियों का अचिन्त्य प्रभाव प्रकट होता है। अश्मर्यादि रोगों की शल्य चिकित्सा का सुन्दरवर्णन अथर्ववेद में मिलता है।[6]

ब्राह्मणग्रन्थों का प्रधान विषय यज्ञ एवं कर्मकाण्ड हैं किन्तु वहां भी यत्र तत्र आनुषङ्गिकरूपेण इस विज्ञान की भी विवेचना हुई है। शतपथ ब्राह्मण में शरीर की अस्थियां, प्राणसंख्या, मस्तिष्क की रचना आदि का विशद वर्णन उपलब्ध है।[7]

ब्राह्मणों के अन्त में जुड़े वानप्रस्थ एवं सन्यासजीवन सम्बन्धी अंशों वाले 'आरण्यकों' तथा कालान्तर में उनसे विकसित उपनिषदों में भी यत्र तत्र हमारे आयुर्विज्ञान की चर्चा हुई है।[7]

वाल्मीकि रामायण, महाभारत तथा पुराणों में भी आयुर्वेद का विवरण मिलता है।

---

6 (1) 6/8/1, 7/5/2, 7/12, 9/28 इ.
(2) ए. ब्राह्मण 1/10, 2/16 इ.
(3) तै. ब्राह्मण 3/10/8/2 इत्यादि
(4) तैत्ति. सं. 2/4/9/1, इत्या.
(5) वाज. सं. 19/87, 19/95, 25/4, 25/7-8, 39/8-9, इ.
(6) छान्दो. उ. 5/1 इ.
(7) बृहदारण्यक 6/1 इ.
(8) शतपथ ब्राह्मण समग्र.

7 (1) वा. रा. 2-10-30, 2-66-14 इत्यादि
'स वै भगवतः साक्षात् विष्णोरंशांशसम्भवः ।
धन्वन्तरिरिति ख्यात 'आयुर्वेददृगिज्यभाक् ॥' श्रीमद्भागवतमहापुराणे 8/34-35
'ततो धन्वन्तरिर्देवः श्वेताम्बरधरः स्वयम्' विष्णुपुराणे
(2) महाभारत भी.प. 45/36, द्रो.प. 14/37 व 92/52/121

वेदव्यञ्जक व्यासजी के प्रमुख शिष्य, सामवेद के उपदेष्टा महर्षि जैमिनि के महाभारत ग्रन्थ में भी तत्कालीन अनेकों रोगों व उनके उपचार का सुन्दर विवरण मिलता है।[1] व्रण के 108 प्रकार, शूलों के 300 प्रकार व त्रयोदशविध ज्वरराट् सन्निपात के भेदों का वहां पर वर्णन तत्कालीन उन उन रोग भेदों की संख्या के इयत्तादर्शक हैं।[2]

---

$1_1$ क्षयं प्रधानं रोगाणां नायकं वाक्यमब्रवीत् ।
........................

जायन्ते वालुकैर्मुक्ता बाधते तान्न वालुकम् । जैमिनीयाश्वमेघपर्वणि 48/15-93 (यक्ष्मा, प्रमेह, विषूचिका, पाण्डु, शोफा, जलोदर, व्रण, 108 व्रणभेद [व्रणस्य बहुरूपाणि शतमष्टोत्तरं विभो ।], विर्वाचिका, गजचर्म, भगन्दर, स्फ़ोटराज, ज्वर, अतिसार, संग्रहणी, अरोचक, अध्मान, तीन सौ प्रकार के शूलरोग, हिक्का, श्वास कास, कुष्ठ, धनुर्वात, कर्णशूल, नेत्ररोग, मुखरोग, वल्मीक, गण्डमाला, अपस्मार, वालुक, उमरू, विस्तीणाशिरोव्यथा, [एते मुख्यतया रोगास्तथान्ये बहवो यम] इत्यादि ।

$1_2$ यक्ष्मोवाच.....'विप्राणां पठतां चोग्रो ध्वनिर्धूमश्च होमजः ।
मन्नेत्रश्रोतयोर्दुःखं करिष्यति न संशयः ।।' 48/18

2 'त्रयोदशविधश्चायं ज्वरकाट् सान्निपातिकः' ।।
गुरुस्तु शम्भुजनितः कुतः स्थास्यति तद् वद ।।" 48/29

'प्रमेहं पुत्रकं सूक्ष्मं घृताक्षं मूत्रनाशकम्'
'विषूचिकायास्त्वधिको महिमा केन लभ्यते ।
क्षणेन मानुषं हन्ति........।।' 48/20

'भ्रातुः स्थानं न पश्यामि पाण्डोरमिततेजसः ।
भ्रातुर्भार्या विशालाक्षी शोफा हर्त्री परं जनम् ।।

तया सह सुतस्तेन पाण्डुना च जलोदरः ।
जनितः स्वगुणैस्तुल्य-........' ।। 48/21-22

'विर्चचिका प्रिया यस्य पुत्रश्चास्य भगन्दरः ।
गुरुस्त्रीगामिनां शिश्न मूले किल भगो भवेत् ।।' 48/26-27

$1_3$ 'अतिसारश्च वीरोऽसौ नायकस्ते महाबलः ।
प्रिया सङ्ग्रहणी यस्य पुत्रोऽध्मानश्च भासुरः ।।' 48/30
"अरोचकः क्रोधनश्च पुत्रः परमपातकः ।।" 48-31

वहां प्रमेह का मूत्र से सम्बन्धित होना, विषूचिका रोग की क्षणभर में मारकता, जलोदर रोग में पाण्डु व शोथ की उपस्थिति रहना, शिश्नमूल में भगन्दर का होना, हिक्काश्वसादि रोगों की उपरिस्था वायु से उत्पत्ति आदि अनेक मननार्ह बातें कही गई हैं।[3] बालक जन्म के समय में परिचर्यार्थ उस युग में भी कुशल धात्रियों की विद्यमानता के पुष्ट प्रमाण वहां मिलते हैं।[4]

शेषनाग की मणि का मृत व्यक्ति के हृदय पर रखने से उसका पुनर्जीवित हो उठना[5], युद्ध में, बाणों से कटे शिर का पुनः धड़ से जोड़ना आदि तत्कालीन उत्कृष्ट शल्यज्ञान व क्रिया के द्योतक हैं।

उत्तरवैदिक काल तथा बौद्धकाल के बीच के कालखण्ड को इतिहासवेत्ता महाकाव्यकाल कहते हैं। इसी काल में आयुर्वेद-शास्त्र ने "पृथक् स्वतन्त्र शास्त्र" का रूप ग्रहण किया। आत्रेय, भारद्वाज, काश्यप, पाराशर, मेल, जतुकर्ण, क्षारपाणि, हारीत व सुश्रुतादि महर्षियों ने इसी युग में वेद-सूक्तों के

---

'शतानि त्रीणि शूलानां तानि यानि महात्मनाम्।'
'हिक्काश्वासादयश्चैते कासकुष्ठा महाबलाः।
उपरिस्था वायुभूता........।'

1₄ 'क्षयी च वित्तहीनश्च सोमवारे समाश्रयेत्।
गौतमीं सागरस्थां चेत् स्नानार्थं मास-मात्रकम्॥
स्नातमात्रं जनं यक्ष्मन् मा पीडय पतिष्यति॥ 48/52

3 'सूतिका पतिता तावत करमेणातिगामिनी'। 11/13
......................
'तथा सृजन्ति नात्मानं तेन जीवामि माधव'॥ 11/16

4 'गृहीत्वा केशवो दिव्यं मणि शेषात् स्वयं प्रभुः।
......................
पार्थः शम्भुप्रसादेन मणिना जीवितं पुनः॥ 40/15

5 'धृते मणौ कर्णपुत्रस्य शीर्ष
बाणैर्भिन्नं बभ्रुवाहस्य युद्धे।
तथा लग्नं चायसं चुम्बकेन
यथा पुरा घनघातैर्विशीर्णम्॥' 40/17

विस्ताररूप में समयानुकूल अपने अपने नामों से पृथक् पृथक् संहिताग्रन्थों की रचना की।

'गन्धर्वं नारदो वेदं भारद्वाजो पुनर्वसुम्।
देवर्षिचरितं गार्ग्यः कृष्णात्रेयश्चिकित्सितम्।।'

—महाभा. शां. प. ३.

प्राचीनकाल में ब्रह्माजी ने एकलक्षश्लोकों व एकसहस्र अध्यायों से युक्त एक ग्रन्थ रचा था जो अधुना अनुपलब्ध है। कालान्तर में आयुर्वेद की इन मुख्य शाखाओं की संहिताओं के प्रतिसंस्करण हुए। अधुना उपलब्ध संहिताओं में से कुछ प्रतिसंस्कृत, कुछ खण्डित व कुछ सङ्ग्रहीत हैं। चरक व सुश्रुत संहिताएं प्रतिसंस्कृत, मेल व काश्यप संहिताएं खण्डित व चतुर्थशताब्दी का 'अष्टाङ्गहृदय' आदि सङ्ग्रह ग्रन्थ हैं। इनमें से चरक, सुश्रुत व वाग्भट्ट के उक्त ग्रंथ 'बृद्धत्रयी' नाम से आज भी विख्यात हैं। मेल, हारीत व पाराशरादि के ग्रन्थों का क्रम लगभग सरीखा है—किञ्चित् फेरबदल अवश्य हैं।

भगवान् शङ्करोदित रसशास्त्र के ग्रन्थों का भी ऐसा ही इतिहास है। रस चिकित्सा में औषधियों की अल्पमात्रा होती हैं व सद्यफलप्रद हैं अतः इसकी कालान्तर में चिकित्सा शास्त्र में प्रधानता आ गई। कड़वे क्वाथ लेने का व रोगियों को बार बार उन्हें बनाने का झंझट दूर हो गया।

वाग्भट्ट के पश्चात् माधवाचार्य, भावमिश्र व शार्ङ्गधर के ग्रन्थों का प्रचार रहा। इनमें से प्रथम ग्रंथ केवल निदान निषयक लगभग छठी शताब्दी का है जो उस विषय का उत्तम ग्रन्थ माना जाता है "निदाने माधवः श्रेष्ठः"। शाङ्र्गधर व भावमिश्र के ग्रन्थों में काय रस चिकित्सा के मिले जुले सिद्धयोग दिये गये हैं। शाङ्र्गधर का समय चौदहवीं शताब्दी व भावमिश्र का सोलहवीं शताब्दी माना गया है। इन तीनों के ग्रन्थ "लघुत्रयी" नाम से आज भी विख्यात हैं। नवीं सदी के वृन्द तथा ग्यारहवीं सदी के चक्रदत्त आदिकों ने भी इसी पद्धति का अनुसरण किया है। इस युग में संग्रह चिकित्सा ग्रन्थों

की ही अधिकतर रचना हुई हैं। काय-शल्य व रस के समन्वयात्मक ग्रन्थों में बङ्गसेन, चक्रदत्त आदि हैं।

युगानुरूप, वैद्यों की अल्पायु, अल्पबुद्धि व प्रवृत्ति के अनुसार कालान्तर में केवल चिकित्सा ग्रन्थ, जिनमें अधिकतर सिद्ध-अनुभूत-शास्त्रोक्त योगों का सङ्ग्रह होता था, वे ग्रन्थ लिखे जाने लगे। चिकित्सा ही कल्पलतावत् सर्वार्थसाधिका तथा अन्य साधन इतने सघन नहीं हैं; चिकित्सा कभी भी निष्फल नहीं होती[1], अतः अल्पायुवान् मनुष्यों के हित के लिये, जिन्हें आर्षग्रन्थ पढ़ने पढ़ाने का समय भी सुलभ नहीं रह गया; सार्द्रहृदय विद्वानों ने प्राचीन ग्रन्थों के आधार पर, ख्याति प्राप्त चिकित्सकों के अनुभूत योगों के सङ्ग्रहग्रन्थ रचे और वे उपयोगी भी सिद्ध हुए।

मध्ययुग के विस्तारवादी एवं विनाशकारी नीति वाले विदेशी आक्रमकों ने हमारे विज्ञान व उसके साहित्य को नष्ट किया, उनसे हमाम जलाये तो यह संग्रहग्रन्थ साहित्य भी केवल कतिपय विद्वानों के कण्ठस्थ रह गया। उन मनीषियों ने तन्त्रों को पुनः लेखबद्ध किया व अन्य ऐसे ही नये तन्त्र भी रचे। ऐसे सरल तन्त्र अति उपयोगी रहें। प्रस्तुत ग्रन्थ "आनन्दमाला" उसी माला की एक कड़ी है। रस व काय चिकित्सा का सुन्दर समन्वय इस ग्रन्थ में मिलता है। इसके प्रायः सभी योग आर्षग्रन्थोक्त हैं व चिकित्सकों द्वारा प्रशंसित हैं। इस ग्रन्थ के लेखनकाल के पश्चात् भी इसी प्रकार के ग्रन्थों की रचना का सिलसिला जारी रहा है। प्रसिद्ध ग्रन्थ भैषज्यरत्नावली आदि इसके उदाहरण हैं।

ग्रन्थकारः

इसके कर्त्ता यतीन्द्र आनन्दभारती हैं। ये शैव थे व श्री नृसिंहभारती के शिष्य थे। ग्रन्थारम्भ में इन्होंने अपने इष्टदेव शिव की स्तुति की है—

---

1 क्वचिदर्थः क्वचिन्मैत्री क्वचिद्धर्मः क्वचिद्यशः।
क्वचिदभ्यासयोगश्च चिकित्सा नास्ति निष्फला॥

'ओङ्कारं बिन्दुसंयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव ओङ्काराय नमो नमः ।। 1 ।।'

ग्रन्थकर्त्ता ने तदनन्तर अपने गुरु की वन्दना की है—

'नाऽहं योगेश्वरो देवो न मनुष्यो न चात्मवित् ।
चरणेषु नृसिंहस्य पादरेणुरिव स्थितः ।। 1/7 ।।'

ग्रन्थ के प्रत्येक अधिकार के अन्त में "इति श्री परमहंसपरिव्राजकाचार्य श्रीनृसिंहभारती तत् शिष्य परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीआनन्दभारती विरचितायां आनन्दमालायां............ अधिकारः" यह पुष्पिका मिलती है।

"आनन्दमाला" नाम से आद्योपान्त पुस्तक केवल एक ही उपलब्ध हुई है जो राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान में है। ग्रन्थकर्त्ता का एक अन्य ग्रन्थ जिसका नाम "आनन्दमाला रसशास्त्र" व कहीं कहीं "आनन्दमाला योगशास्त्र" है, वह ग्रन्थ संख्या 30301 रूपेण इसी प्रतिष्ठान में उपलब्ध है। इसका कलेवर पूर्वोक्त प्रति से लगभग आधा है और वह अपूर्ण है। इस खण्डित प्रति में काफी अंश पूर्वोक्त प्रति का ज्यों का त्यों मिलता है। पूर्व पुस्तिका को आगे "आदर्श", व द्वितीय को "ख" कहा जावेगा।

ग्रन्थकर्त्ता की एक अन्य प्रति इसी नाम से "भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना" में उपलब्ध है किन्तु वह पाण्डुलिपि आदर्शपुस्तिका से भिन्न है। यह वास्तव में तीसरी ही कृति है। 74 पुटों की इस प्रति में केवल प्रथम पुट की प्रथम पङ्क्ति पर "आनन्दमाला" नाम अङ्कित है। अन्य पुटों पर इसके दो प्रकार के नाम मिलते हैं। कहीं "यन्त्ररस" व कहीं "जन्त्ररस" या "रस-जन्त्र" नाम है। इस प्रति का कुछ भाग आदर्श पुस्तिका या 'ख' प्रति में नहीं है। इसकी शेष साकल्यसामग्री कहीं कहीं आदर्श पुस्तिका के मेटर से भिन्न भी है। वहां इसकी ग्रन्थ संख्या 922 ऑफ 1891-95 है। क्योंकि इसके कुछ योग आदर्श प्रति में भी हैं, अतः इस पाण्डुलिपि का भी इस सम्पादन में उपयोग किया गया है। इसे आगे 'ग' प्रति कहेंगे।

आदर्श प्रति के कई योगों के नीचे राजस्थानी भाषा से मिलती जुलती भाषा में भाषान्तरभी है। टीकाकार कौन थे ? स्वयं ग्रन्थकार अथवा अन्य

यह इस ग्रन्थ से नहीं कह सकते है। इस प्रति में कुछ योग केवल गुजराती मिश्रित राजस्थानी भाषा में भी लिखे गिनते हैं। ऐसे योग 'ग' प्रति में भी हैं जहां कोई टीका नहीं मिलतो। हमारी विनम्र राय में टीकाकार कोई अन्य विद्वान् होने चाहिये व भाषा में लिखे योग उन्हीं के हो सकते हैं।

ग्रन्थकार का समय

आदर्श एवं 'ख' प्रति में कहीं भी इस ग्रन्थ का रचनाकाल नहीं मिला किन्तु 'ग' प्रति में पृ. 36 (i) की पङ्क्ति 6 पर "संवत् 1717 वृषे श्रावण सुदि 9 आदित्यवासरे" लिखा है। यह ग्रन्थ के केवल मध्य भाग ही पर लिखा है अतः इसे ग्रन्थकर्ता का समय नहीं माना जा सकता है, वह भी तब, जबकि ग्रन्थकर्ता संस्कृतज्ञ थे और "वृषे" व "सुदि" बोलचाल की अशुद्ध भाषा के शब्द हैं। यह समय 'ग' प्रति के पृ. 37 तक के भाग का प्रतिलिपि काल ही हो सकता है।

पानीयगुणकथन विषयक पहला श्लोक "पानीयं तु पानीयं" प्राचीन विद्वान् अरुणदत्त के संग्रह-श्लोकों में ज्यों का त्यों मिलता है। अतः हमारे ग्रन्थ-कार का समय "अरुणदत्त" के समय के बाद का, ना तो निश्चितरूपेण है। अरुणदत्त का समय 15 वीं सदी का माना जाता है। आदर्श पुस्तिका का प्रतिलिपि काल संवत् 1853 है। अतः ग्रन्थकार का समय 17वीं शताब्दी का का प्रारम्भ माना जा सकता है। प्रमाणों के अभाव में निश्चित काल कहना सम्भव नहीं। 'ग' प्रति के विक्रम संवत् '1717' का ई. सन् 1660 होता है।

तीनों ही प्रतियों में अनेक स्थलों पर भ्रष्टपाठ हैं; अतः उनके यथामति शुद्धरूप कोष्टकों में दिये गये हैं। एतदर्थ हमारे इसी प्रतिष्ठान में उपलब्ध दो अप्रकाशित ग्रन्थ (1) जोधपुर राज्य के राजवैद्य लोकनाथ विरचित "मल्ल प्रकाश" (लगभग 1553 AD) व जोधपुर के व किशनगढ के राजवैद्य मगनीराम विरचित "रसकल्पलता" (लगभग 1800 ई.) एवं चिकित्सा-सङ्ग्रह-ग्रंथ-युग के अन्यान्य प्रकाशित प्रसिद्ध ग्रंथों की भी सहायता ली गई है। उन ग्रन्थों के सन्दर्भ यथास्थान टिप्पणी में दिये गये हैं।

ग्रन्थ के अधिकार (सर्ग)

इसे 15 अधिकारों में विभक्त किया गया है। वे हैं क्रमश— (1) पानीयगुणवर्णन तथा क्वाथाधिकार, (2) चूर्ण, (3) गुटिका, (4) लेपाधिकार, (5) अवलेहाधिकार, (6) आसवाधिकार, (7) घृताधिकार, (8) तैलाधिकार, (9) स्त्री व शिशु चिकित्सा अधिकार, (10) विरेचनाधिकार, (11) अञ्जनाधिकार, (12) स्वतंत्ररूपेणनस्याधिकार, (13) स्वेद व रक्तमोक्षाधिकार, (14) स्नेहाधिकार तथा (15) धातूपधातुशोधनमारणाधिकार। प्रथम चार अधिकार विशालकाय हैं व अवशिष्ट छोटे-छोटे हैं। सभी अधिकारों में प्राय: अनुभवसिद्ध शास्त्रीय योग हैं जो तत्कालीन अन्य प्रसिद्ध तन्त्रों में भी किञ्चित् पाठभेद से मिलते हैं। पाठान्तरों का, ग्रन्थ की उपादेयता बढ़ाने की दृष्टि से टिप्पणिरूपेण समाविष्ट किया गया है।

पहला अधिकार

इसमें सर्वप्रथम शीतलजल व क्वथितजल गुणविवेचन, पृथ्वी पर गिरे, संगृहीत वर्षाजल की सविषता व उसकी शुद्धि का सुश्रुत-सम्मत उपाय, ऋतुभेदानुसार कूप, तडाग व नदीजल के सामान्य गुण, देश की प्रसिद्ध नदियों— ताप्ती, गौतमी, नर्मदा, गङ्गा, यमुना, सरस्वती, चर्मण्वती आदि के विशेष गुण बताये हैं। राजस्थान में उपलब्ध चम्बल के जल का वर्णन करते हुए उसे पित्तकर कफ-वातभञ्जक-ज्वरहर-अग्निकर व शूरवीरतावर्द्धक कहा है। यह ग्रंथकर्त्ता के राजस्थानी होने का संकेत माना जा सकता है।

अनेक रोगों यथा पित्त, कुष्ठ, लूता, गण्डमाला, कामला, हलीमक, रक्तपित्त आदि में शीतलजल ही देने तथा प्रतिश्याय, पार्श्वशूल, गलग्रह, आध्मान, स्तिमितकोष्ठ, नवज्वर, हिक्कादि रोगों एवं स्नेहपीत रोगी को शीतलजल कदापि न देने का स्पष्ट विधान दिया है। ऋतुभेद से से वर्षा में अष्टावशिष्ट, शरद् में षड्भागावशिष्ट, हेमन्त में पञ्चभागावशिष्ट तथा शिशिर-वसंत व ग्रीष्म में अर्द्धावशेषित जलप्रयोग को रोगियों के लिये हितकारी बताया है। विविध रोगों में पादहीन से षोडशांश शेष क्वथितजल प्रयोग विधि बताई है। खड़े खड़े पानी पीने, सोये सोये पानी पीने को रोगोत्पाद व दिन में सूर्यास्त तक उपयुक्त मात्रा में पानी पीना लाभकर व सूर्यास्त

के पश्चात् पानी पीना अहितकर बताया है। चरक महर्षि द्वारा उपदिष्ट, हेम, रजत या मृत्पात्र में रखकर औषधि सेवन का विधान, मिट्टी काष्ठ के बने बर्तनों से रोगों का प्रभाव, एक बार गरम करके शीतल हुए पानी, व्यञ्जन, तैल, घी व कषाय को पुनः तप्त करने के अवगुणों का वर्णन आदि अनेक उपयोगी उपदेश ग्रंथकार ने दिये हैं।

फिर 'षडङ्गपानीय' नामक सुप्रसिद्ध योग को चरक के अनुसार कहा गया है। वृद्धवैद्यपरम्परानुसार छहों द्रव्यों को मिला कर। 'कर्ष लेकर'। प्रस्थ जल में उबालना चाहिये। आधा रहने पर छान कर सुरक्षित रख लेना चाहिये। ज्वर रोगियों के लिये यह अमृतोपम है।

तदनु, इसी अधिकार में 55 बहु अनुभूत, शास्त्रीय, उत्तम व सिद्ध क्वाथ-योग दिये गये हैं। सभी प्रकार के ज्वर, सन्निपात, अतिसार, श्वास, कास, अरुचि, पाण्डु, प्रदर, गुल्म, वातव्याधि, व रक्तविकार आदि प्रचलित रोगों पर ये अव्यर्थ योग हैं। प्रमुख नाम दशमूलादि, वृद्धक्षुद्रादि, देवदार्व्यादि, दार्व्यादि, मञ्जिष्टादि, वृहद्रजन्यादि, कट्फलादि, रास्नादि, भाषादि एवं जातीपञ्चादिक्वाथ हैं।

द्वितीय चूर्णाधिकार

इस अध्याय में 46 सुप्रसिद्ध, अनुभूत व शास्त्रोक्त चूर्णों के योग दिये गये हैं। 'सुदर्शन चूर्ण' हमारे ग्रंथकर्त्ता का योग उत्तम है। अन्य ग्रन्थों में इसके पाठ-भेद भी मिलते हैं। जहां एक ग्रन्थ में इसके घटक 54 हैं वहीं अन्यत्र 43, 53, 42, 51 व 52 हैं। इस विसङ्गति को हमने परिशिष्ट 1 में ग्रन्थसन्दर्भों सहित स्पष्ट किया है। जहां घटक-भिन्नता है वह भी इससे स्पष्ट हो जाती है। हमारे ग्रन्थकार का योग बहुशोनुभूत है। यह केवल 42 घटकों से युक्त है। अन्य सुप्रसिद्ध चूर्णों के नाम—लवणभास्कर, पारद, गङ्गाधर, चन्दनादि, जातीफलादि, नवायस, कामदेव,(अकारो करभादि), कर्पूरादि, ताल्लीसादि, हिङ्ग्वष्टक आदि हैं। यह रसचिकित्सा व कायचिकित्सा का मिश्रित अध्याय है।

### तृतीय गुटिका-पाकाधिकार

इस अधिकार में रसशास्त्र तथा कायचिकित्सा ग्रन्थों के 2 सुप्रसिद्ध, वहुशोनुभूत सिद्धयोग गुटिकाओं के दिये गये हैं । इसका प्रथम योग ,वृद्धकामेश्वर गुटिका' है जिसमें वनौषधियों के अतिरिक्त स्वर्ण, पारद, नाग, रौप्य, माक्षिक, वङ्ग, अभ्रक, ताम्र, लोह आदि भस्मों का भी समावेश है । योग उत्तम है व अन्य तन्त्रों में भी मिलता है । चन्द्रप्रभा, योगराज-गुग्गुलु, मरिच्यादि, एलादि, रामबाण, शङ्खवटी, अजीर्णकण्टक, नागार्जुनी, सञ्जीवनी, चित्रकादि. सूर्यप्रभा, शिवगुटिका, निराम गुटिका आदि अति प्रचलित योग इस अध्याय में हैं । इन 25 योगों के पश्चात् इसमें केवल पूर्वोक्त भाषा में लिखे सात योग मिलते हैं । 'ग' प्रति में इनके अतिरिक्त 4 योग मिलते हैं जिनमें से 2 योग श्लोकबद्ध व सटीक हैं ।

ये योग अधिकतर फिरङ्गरोग पर हैं । यह रोग विदेशों से आया था व व उस काल में बहुतायत में मिलता था ।

तत्पश्चात् इसी अध्याय में 9 सुप्रसिद्ध पाकों के योग हैं । इनमें बृहत् सौभाग्यशुण्ठी, सुरतिवल्लभपूग, खण्डपिप्पली, वृद्धनारिकेलखण्ड, आम्रखण्ड, वृहच्छूरणपाक आदि उत्तमश्रेणी के बहुशोनुभूत योग हैं । 2 योग वर्धमान पिपप्ली व रसोनपिण्ड के भी इसी अध्याय में हैं । चिकित्सा जगत में इनकी ख्याति है ।

### चतुर्थ पञ्चम अधिकार

इसमें लेपों व अवलेहों का वर्णन है । आदर्शपुस्तिका में लेपों के शास्त्रीय व अनुभूत 8 योग हैं किन्तु 'ग' प्रति में पूर्वोक्तभाषा में लिखे तीन अतिरिक्त योग भी हैं। उन्हें टिप्पणिरूपेण दिया गया हैं । लेपवर्णन के पश्चात् आदर्श पुस्तिका में 16 योग विविध अवलेहों के मिलते हैं किन्तु 'ग' प्रति में इनके अतिरिक्त 2 और अवलेह भी कहे गये हैं। इन्हें भी यहाँ टिप्पणिरूपेण प्रदर्शित किया गया है । अवलेहों के सिवाय 3 योग शंखद्राव व जम्बीरद्राव के 'ग' प्रति में मिलते हैं । आदर्श पुस्तक में ये योग व आसवाधिकार में हैं अतः इनकी चर्चा उस में ही की गई है ।

इस अधिकरण के लेपों में 'दशाङ्गलेप' आदि प्रसिद्ध व बहुशोनुभूत योग है। अवलेहों में रक्त व चर्मरोगों पर अव्यर्थ योग 'महामल्यातक लेह' है जो अत्यन्त विश्वसनीय शास्त्रीय उत्तम योग है। दुष्टप्रतिशयाय पर अनुभूत योग 'अगस्त्य हरीतकी', कास श्वास पर 'भाङ्र्ग्यादि अवलेह', 'कण्टकाया-वलेह', 'च्यवनप्राश', वासावलेह कूष्माण्डावलेह आदि आयुर्वेद के उत्कृष्ट योग इसमें भरे हैं।

छठा अधिकार

इसीमें आगे आसवों व फांटों के योग हैं। आदर्श पुस्तक में आसवों के केवल 3 योग हैं किन्तु 'ग' प्रति में इनके अतिरिक्त 1 और योग है। ये सभी योग उत्तम श्रेणी के व बहुत उपयोगी हैं। फांटों के 2 योग केवल 'ग' प्रति में हैं व पुटपाकों के 3 योग भी 'ग' प्रति में ही है जिन्हें टिप्पणिरूपेण उद्धृत किया गया है। अवलेह कथन के पश्चात् एक पुष्पिका 'इति श्री..........अव-लेहाधिकार:' मिलती है किन्तु अवलेहों के अन्त की पुष्पिका में 'इतिश्री...... आनन्दमालायां अवलेह, आसव फांटाधिकार' पाठ मिलता है। क्योंकि आसव केवल 3 ही योग हैं। अत: मालूम होता है कि ग्रंथकार का आशय इन्हें अवलेहाधिकार ही में कहने का था। अस्तु हमने इन्हें इसी अधिकार में लिया है।

सातवां अधिकार

आदर्श पुस्तिका में केवल 4 घृतयोगों का छोटा अध्याय दिया गया है जिसमें कल्याणघृतादि उत्तम योग हैं। 'ग' प्रति में इनके अतिरिक्त पांच और योग हैं। पहले दो योग आमिषयुक्त हैं, यथा— (1) छागमांसाद्यं घृतम् हैं व अवशिष्ट योग निरामिष हैं।

आठवां अधिकार

इसमें विविध तैल योग हैं। आदर्श पुस्तक में 10 योग ही हैं किन्तु 'ग' प्रति में सात और योग मिलते हैं। जिन्हें टिप्पणिरूपेण उद्धृत किया गया है। आदर्श पुस्तक के (1)वृद्धनारायण तैल, (2) विषगर्भ तैल, (3) षड्बिन्दु-तैल, (4) नारायण तैल, (5) बृहन्माषादि तैल, (6) सप्तशतिकप्रसारिणी

तैल उत्तमश्रेणी के प्रचलित व अनुभूत सिद्धयोग हैं। 'ग' प्रति प्रोक्त लाक्षादि भी इसी श्रेणी का सिद्धयोग है। इसका 'छुच्छुन्दरी तैलम्' नामक योग परीक्षा करने योग्य है। भावप्रकाश व चक्रदत्त में भी यह योग आया है है। यह सामिष है।

9-10 वा अधिकार

इसमें ग्रन्थकार ने स्त्रीरोगों पर 2 ही योग कहे हैं। पहना प्रदररोग पर व दूसरा पुत्रकर योग है। प्रथम योग भैषज्यरत्नावली तथा भावप्रकाशादिकों में भी है, किन्तु दूसरा प्रयोग 'वन्ध्याजीवनम्' में मिलता है। तत्पश्चात् इसी अधिकार में ग्रन्थकार ने शिशु चिकित्सा के केवल 2 योग एक ही श्लोक में कह कर पञ्चकर्म विषयक वर्णन किया है। इसमें वमन-विरेचन के लिये योग्य व अयोग्य व्यक्ति व वमन-विरेचन-शिरामोक्षजु व काल निर्देशित किये हैं। विरेचनार्थ पञ्चसमचूर्ण, अभयादिमोदक, स्नुहीघृत, एरण्डतैल, जैपालादियोग, इच्छाभेदी रस, नाराचरस आदि उत्तम योग लिखे हैं।

11 वा अधिकार

इसमें नेत्ररोग संबंधी एक नेत्रधोवन योग, दो दृष्टिवर्धक योग, वर्तियां व अजंन दिये हैं। उन्माद व अपस्मारहर प्रचेतनीगोलीनामक एक योग, अञ्जननिषेध विषयक व ऋतुओं के अनुसार अञ्जनकरणविधि कहे हैं।

12 वा अधिकार

इसमें ग्रन्थकर्त्ता ने नस्य के पांच भेद, प्राणरन्ध्र से उषा-पान, नस्य सेवन के लाभ बताकर तीन प्राचीन नस्य योग, अर्धावभेदक शिर-शूल-प्रतिशाय व अवबाहुक रोगों पर कुछ नस्य प्रयोग दिये हैं। नस्य के लिये उपयुक्त व अनुपयुक्त रोगी औषधमात्रा आदि का सूक्ष्मवर्णन किया है।

13 वा अधिकार

इसमें त्रयोदश स्वेद प्रकार, स्वेद के लिये उपयुक्त व अनुपयुक्तरोगीवर्णन देकर शास्त्रीय बहुशोनुभूत योग दिये हैं—यथा—माहेश्वरधूप, महाधूप, कार्पासादिधूप व सुगन्धधूप।

14 वा अधिकार

दोषानुसार स्नेहपान, उसका समय, अनुपान तथा मात्रा आदि उपयोगी

बातें भी सूक्ष्मता से कही हैं। तत्पश्चात् शिरोबस्ति, उत्तरबस्ति तथा रक्त-मोक्षण विधान सूक्ष्मतया देकर ग्रन्थ समाप्त किया है।

संक्षेप में, 'आनन्दमाला' के रचयिता श्री आनन्दभारती प्राचीनकाय व रसचिकित्सा ग्रन्थों के वेत्ता थे, तथा साथ ही सफल चिकित्सक भी थे। उन्होंने चिकित्सा ग्रन्थों का आलोडन करके युगानुरूप इस ग्रन्थ की रचना की। योग प्राय: प्रभावी हैं व ग्रन्थ की भाषा सरल है। निदान, रोगलक्षण व विकृतिविज्ञान के सामान्य ज्ञान वाले भी इस पुस्तक में वर्णित सिद्धयोगों की सहायता से सफल चिकित्सा कर सकते हैं। इस प्रकार यह ग्रन्थ अतीव उप-युक्त व उपयोगी है व सङ्ग्रहालयों तथा वैद्यों द्वारा ग्राह्य है। इसीलिये मान्य-निदेशकजी, राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान ने उसका सम्पादन करवाया है।

इसके सम्पादन कार्य में मुझे स्वर्गीय पं. श्री रमानन्दजी शास्त्री व आदरणीय श्री लक्ष्मीनारायणजी गोस्वामी से बहुत सहायता मिली है। एतदर्थ मैं उनका भी कृतज्ञ हूं।

मनुष्यमात्र स्वभावत: अल्पज्ञ होता है, अत: ऐसी उपयोगी पुस्तक का सर्वथा दोषमुक्त व त्रुटिशून्य सम्पादन सरल नहीं था। पाण्डुलिपियों में प्रति-लिपि कर्त्ताओं के प्रमाद अथवा अज्ञानवश प्रचुरमात्रा में अशुद्धियों का होना तथा उनका सम्मार्जन भी सहज कार्य न था। प्रतिष्ठान के उल्लेखनीय सह-योग ही से यह ग्रन्थ भली प्रकार सम्पादित होकर पाठकों के हाथ में है। बहुत प्रयत्न करने पर भी त्रुटियों का रह जाना सम्भव है अत: दृष्टिदोषादि कारणों से रही अशुद्धियों को हमारे विवेकशील विज्ञपाठकगण शुद्ध करके पढ़ने की कृपा करेंगे ताकि भविष्य में इनका सम्मार्जन हो सके।

अन्त में गीर्वाणवाणी में एक आशीर्वादात्मक पद्य प्रस्तुत कर यहीं विश्राम लेंगे।

अमृतकलशमुच्चैस्सन्धरन् पाणिपद्मे,<br>
जगति जनहितायाऽम्भोधिमध्येऽवतीर्णः।<br>
गतिरगतिगतानां गीतिभिर्गीयमानो,<br>
वितरतु सुखलक्ष्मीं विष्णु-धन्वन्तरिर्नः ॥

विदुषामनुचरः<br>
प्राणाचार्यबुद्धिप्रकाशशर्म्मा

# अनुक्रम

# शुद्धि-पत्र

| अशुद्ध | पृष्ठ | शुद्ध |
|---|---|---|
| प्रथमः परिशिष्टः | 1, 3, 5, 7 | प्रथमोऽधिकारः |
| पञ्चमोऽधिकारः | 216-232 | षष्ठोऽधिकारः |
| | 233-245 | सप्तमोऽधिकारः |
| | 246-263 | अष्टमोऽधिकारः |
| द्वादशोऽधिकारः | 309 | चतुर्दशोऽधिकारः |

श्रीआनन्दभारतीयतीन्द्र-गुम्फिता

# आनन्दमाला

## [ प्रथमोऽधिकारः ]

।। श्रीगणेशाय नमः ।। श्रीधन्वन्तरये[1] नमः ।। श्रीगुरुभ्यो[2] नमः ।।

## [ मङ्गलाचरणम् ]

ओङ्कारम्बिन्दुसंयुक्तन्नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामदम्मोक्षदञ्चैव ओङ्काराय नमो नमः ।।१।।*

जयति जगति विष्णुः श्रीनृसिंहाख्य एष[3],
दितिजदनुजदावज्वालनान्तः[4]कृशानुः ।
सकलनिजजनानां ज्ञानविज्ञानहेतोः[5],
प्रकटितनिजदेहन्तं हरिं सन्नतोऽस्मि ।।२।।

श्रीनृसिंहन्नमस्कृत्य[6] देवदानववन्दितम् ।
जगत्स्थानमिवाधारं[7] कारणम्परमेश्वरम् ।।३।।

माता नृसिंहश्च[8] पिता नृसिंहो[9] भ्राता नृसिंहश्च[8] सखा नृसिंह[9]ः ।
स्वामी नृसिंहश्च[8] गुरुर्नृसिंहो[10] *यं यं विलोके स च मे नृसिंहः ।।४।।*

आनन्दभारतीनाम्ना यतीन्द्रेण प्रकाशिता ।
आनन्दार्थम्पण्डितानामानन्दस्य तु मालिका ।।५।।

---

1 क. धनंतराय । 2 क. गुरूभ्यौ । *शिवषडक्षरस्तोत्रे एष प्रथमः श्लोकः प्रसिद्ध एव । 3 क. एषो । 4 क. ०ज्वलनांतः । 5 क. हेतो । 6 क. नमस् । 7 क. ०मिराधादि । 8 क. ०स्य । 9 क. नृसिंह । 10 क. गुरुनृसिंह । *क. यतो ततो दृश्यति तं नृसिंह ।

आनन्दमाला सुखकन्दमाला, मन्दारमाला रतभृङ्गमाला ।
विद्योतमाला प्रविलासमाला *विमुक्तमाला बुधकण्ठमाला* ।।६।।

नाहं[2] योगेश्वरो देवो न मनुष्यो न चाऽऽत्मवित् ।[3]
श्रीनृसिंहपदाम्भोजरेणुः स्याञ्च मुदा सदा ।।६।।

अथ पानीयगुणा[4] लिख्यन्ते[5]

पानीयं न तु पानीयं पानीयेऽन्यप्रदेशजे[6] ।
अजीर्णे क्वथितं[7] चाऽऽमे[8] पक्वे[9] जीर्णेऽपि[10] नेतरत्[11] ।।१।।

[ व्यापन्नजलसंस्काराः ]

नानादेशोद्भवं सारं[12] सविषं भवति ध्रुवम् ।
स्वच्छं[13] कतकमुक्ताऽऽद्यैः शीतं दोषाघ्नं क्वचित् ।।२।।

[ अथ ऋतुविशेषे जलविशेषगुणाः ]

वर्षावसन्तसमये कौपं वारि[15] प्रशस्यते ।
अम्भः शरदि ताडागं [16]नादेयमृतुषु त्रिषु[16] ।।३।।

[ अथ कूपोदकगुणाः ]

कूपोदकं वातकफापहारि[17] पित्तप्रवृद्धावपि[18] चाग्निकारि[19] ।
*बलाधिकारि प्ररतानुसारि* वर्षावसन्तेषु च प्राणधारि[20] ।।४।।

---

1क. विद्युत । *-*क. विमुक्तमाला नमतु प्रमाला । 2क. नांह । 3क. आत्मवित । 4क. ०गुण । 5क. लिष्यते । 6क. ०प्रवेशयेत् । 7क. क्वथिते । 8क. वामि । 9क. पक्वं । 10क. ०च । 11क. नेतरं । 12क. सार । ग्रन्थान्तरेषु 'धारं' । 13क. स्वछं । 14क. मुक्ताद्यै । 15क. वार । 16-16क. 'नादेयमृत्युषु । 'नादेयमृतुषु त्रिषु' इति पाठः योगरत्नाकरेऽपि दृश्यते, किन्तु तत्र कस्माद्ग्रन्थादयमुद्धृत इति नैव निर्दिष्टम् । अन्येषाम्बहूनां विपश्चिताम्मते वसन्तग्रीष्मर्त्तुकाले दोषाणाम्बलाबलहेतुत्वान्नादेयजलस्याग्राह्यता दृश्यते-यतः—
'नादेयं वारि नादेयं वसन्तग्रीष्मयोर्बुधैः ।
विषवद्वनवृक्षाणां पत्राद्यैर्दूषितं यतः ।।'
17ख. ०हारी । 18क. पितात्प्रवृद्धेष्वपि, ख. पित्तात्प्रवृद्धेऽप्यपि । 19क. दग्निकारि, ख. दग्निकारी । *-*क. वलाधिकारसुरतानुसारी । ख. बलाधिसुरतानुसारी । 20. ०धारी ।

पाषाणजातेष्टक[1]-कूपयोर्वै[2] *क्षारं बलासारि च वातहारि* ।
[3]मिष्टानुजाते त्रितयापहारि[3] [4]वह्नेः प्रवृद्धावथ प्राणधारि[4] ॥५॥

[ तडागजलगुणाः ]

तडागतोयञ्च शरदृतौ वै[5] [6]पीतञ्च पित्तस्य[6] विनाशकारि[7] ।
ज्वरापहारि [8]रुधिराणि हन्यात्[8] *कफापहं वातकरञ्च पुंसाम्* ॥६॥

[ ऋतुप्रभावेन जलगुणाः ]

हिमशिशिर-सुशीते[9] पानयोग्यं[10] नदीनां[11],
विविधगदनिहन्तृ[12] स्नानमुष्णोदकेन[13] ।
पिबति[14] यदि[15] नरो[16] वै वार्षिकं[17] शारदेषु
भवति गदमनेक[18]ञ्चाग्निमान्द्यं[19] करोति ॥७॥

[20]कृष्णात्रेयात्—*

[ पश्चिमसमुद्रगाणां सरितां नामानि ]

---

1 क. जातिष्वपि । ख. जातेष्टपि । 2 क. कूपयोवै, ख. कुपयोश्च । ••क. तद्वै विलासेष्वपि वातहारि, ख. तत्वलासेष्मपि वातहारी । 3-3क. दूष्टानुजातेत्रिणचोपहारि, ख. इष्टानुजाते त्रितयोपहारी । 4-4 क. वह्निप्रवृधेषु च, ख. वह्निप्रवृद्धेषु । ख.० प्रांणधारी । 5 क. सरधिती च, ख. सद्दतौ च । 6-6 क. पित्तं च पितेन, ख. पीतं च पित्तेन । 7 क. विनासकारि, ख. विनाशकारी । 8-8 क. रुधिरान्निहन्या, ख. रुधिरान्निहन्यांत्, अत्र रक्तपित्तानीत्याशयः । ••क.ख. कफेषु वातेषु करोति पुंसां । 9 क. बसन्तं, ख. वसंत । 10 क. ०योगं । 11 क.ख. नदीषु । 12 क. ख. निहन्यात् । 13 क. ष्नानपुण्योदकेषु, ख. स्नानपुन्योवृकेषु । 14 क. पिवति, ख. पिवत । 15 क. पद । 16 क.ख. नराणां । 17 क. वार्षिक । 18 क.ख. ०मनेकम० (छन्दोभङ्गः स्यात्) । 19 ख. ०माद्यं । 20 क. कृष्णत्रेयात्, •कृष्णात्रेयः भगवान् पुनर्वसु—आत्रेयः—तद्यथा—

"त्रित्वेनाष्टौ समुद्दिष्टाः कृष्णात्रेयेण धीमता" (चरक०)

'कृष्णात्रेयं पुरस्कृत्य............'(भेलसंहिता)

'देवर्षिरचितं गार्ग्यः कृष्णात्रेयश्चिकित्सितम्' (महाभारते)

चरके तु नैवायं श्लोको लभ्यते किन्तु हारीतसंहितायामात्रेयकथितोऽयं दृश्यते ।

तापी ताव्या[1] च गोलोमी-गोतमी-पुण्यभावनाः[2] ।
सरस्वतीयुता नद्यो नर्म्मदा[3] पश्चिमानुगाः[4] ।।८।।

[ गङ्गाजलगुणाः ]

[5]गङ्गोदकामृतं नाम[5] त्रिदोषशमनन्तथा[6] ।
[7]स्नाने पाने पवित्रञ्च[7] देवानामपि दुर्लभम् ।।९।।

[ कालिन्दीजलगुणाः ]

कालिन्दी[8] वातला रूक्षा कफघ्नी पित्तहारिणी[9] ।
अग्निसन्दीपनी[10] हृद्या[11] बल-पुष्टिविवर्द्धिनी[12] ।।१०।।

[ चर्मण्वतीजलगुणाः ]

चर्मण्वती[13] पित्तहरा[14] विभाति[15], [16]कफापहृद्वातविनाशकृच्च ।[16]
[17]ज्वरापहार्य्यग्निप्रवर्द्धिनी च[17] *रते रणे च प्रभवेत्सुधीरा ।।११।।*

[ सामान्यनदी-ताडागजलगुणाः ]

---

1 ख. तापा । हा० सं० 'गोपति' एतदेव पदं समीचीनम् । 2 क.ख. ०भाजना । 3 क. नवंदा, ख. नर्मदा । 4 ख. पश्चिमोनुगा, क. मश्चिमानुगा । 5-5 क.ख. 'अमृतं गंगोदकं नाम' इति पाठे छन्दोभङ्गः स्यात् । 6 क. ०समनस्तथा, ख. ०शमनस्तथा । 7-7 क. श्नान पान पवित्रं च, ख. स्नान पान पवत्रं । 8 ख. कालंदी । 9 क. पित्तकारिणी, ख. पित्तकारणी । 10 क.ख. ०संदीपनं 11 क.ख. हृद्यं । 12 क.ख. ०विवर्धनं । 13 क. चर्म्पन्वती, ख. चर्मन्वती । 14 क.ख. पित्तकरा । 15 क. भवंति, ख. भवंती । 16-16 क. 'कफेषु वातेषु विनासकारि,' ख. 'कफेषु विनाशकारी । 17-17क. 'ज्वरापहारीरग्नि प्रवर्द्धनीच ? (छंदोभङ्गः), ख. 'ज्वरापहारी' ।। अग्निप्रवर्धनी । *-*क. 'सुरते रणे शूर, भवन्ति वारा,' ख. 'सुते रणे सुरु भवन्ति धीरा ।'

नादेयं वातलन्तोयन्ताडागं[1] कफपित्तजित् ।

[ कूप-वापीवारिगुणावगुणाः ]

द्विदोषहरणी[2] वापी कूपवारि प्रशस्यते[3] ।।१२।।

[ जलजातयः ]

*ब्राह्मणं प्रवहत्तोयं ताडागं क्षत्रियं जलम् ।*
वापीकूपेषु तद्वैश्यं गृहभाण्डेषु[4] शूद्रवत्[5] ।।१३।।

[ शीतलजलगुणाः ]

पित्ते कुष्ठे[6] च लूतायां[7] गण्डमालासु[8] कामले ।
हलीमके रक्तपित्ते शीतमम्भः[9] प्रशस्यते[10] ।।१४।।

[ शीतलजलनिषेधः ]

पार्श्वशूले[11] प्रतिश्याये वातरोगे[12] गलग्रहे[13] ।
आध्माने स्तिमिते[14] कोष्ठे[15] सद्यः[16] शुद्धौ[17] नवज्वरे[18] ।।१५।।*

हिक्कायां स्नेहपीते च[19] शीताम्बु[20] परिवर्जयेत् ।

[ अल्पजलपानविषयः ]

नेत्ररोगे प्रतिश्याये[21] पानीयं मन्दमाचरेत् ।।१६।।

[ उष्णोदकमाह ]

---

1 क. ०तडागं । 2 क. त्रिदोषकरणी । 3 क. प्रसश्यते । *-*क. वहंति ब्रह्मणं तोयं ताडागेष्यंत्रियं जलं, ख. ०क्षित्रिय० । 4 ख. ०भांडेसु । 5 ख. सुद्रवत् । 6क. कुष्ठेषु च, ख. कुष्ठे । 7ख. षुतायां । 8क ख. ०मालां च । 9ख. सीतमंम । 10 प्रसस्यते, ख. प्रशसिते । 11ख. पार्शस्तले । 12ख. वारोगे । 13ख. ०गृहे । 14 क. त्सिमिते, ख. स्तमिते । 15 क.ख. कोष्टे । 16 क. सद्य, ख. सघ, 17ख. शुधौ । 18क. नवज्वरैं, ख. न च ज्वरे । * अस्मात्परं भावप्रकाशादि-ग्रन्थेषु 'अरुचि-ग्रहणीगुल्मश्वासकासेषु विद्रधौ' इति विशेषः पाठः ।
19 क. श्नेहपितं च, ख. स्नेपीत्ते चा । 20ख. शीतांवु । 21 क. प्रतिस्याये ।
22 ख. गलगृहे ।

यत्क्वाथ्यमानं[1] निर्वेगं निस्फेनं[2] निर्मलं भवेत् ।
तत्पादहीनं[3] वातघ्न[4]मर्द्धहीनन्तु[5] पित्तजित्[6] ।।१७।।

कफघ्नं पादशेषस्थं[7] पानीयं लघु दीपनम् ।
एकादि[8]-षोडशान्तन्तत्[9] सङ्ग्राहि-कारणं[10] परम् ।।१८।।

निर्वाते मृण्मये[11] पात्रे [12]काष्ठजे शाकनिम्बयोः[12] ।
बब्बूल[13]-बिल्व-खदिरै[14] [15]र्निर्मिते चातिसारजित्[15] ।।१९।।

[ अथ शीतलकरणविधिः ]

धारापातेन विष्टम्भि दुर्जरं पवनाहतम् ।
स्वाङ्गशीतलमम्भः स्यात् त्रिदोषघ्नं सुखावहम्[16] ।।२०।।

[ जलपानविधिः ]

[17]उत्ताने शयने[17] पेयं कार्श्य[18]मन्दाग्निदोषकृत् ।
वामदक्षिणपार्श्वाभ्यां पिबेत्तोयं[19] सुखावहम् ।।२१।।

[20]पिबेद्घटसहस्राणि[21] यावन्नाऽस्तमितो[22] रविः ।
अस्तमिते[23] पुनः सूर्ये बिन्दुरेको घटायते ।।२२।।

---

1क. क्वाथमानं । 2क.ख. निफेनं । 3ख. हीन । 4क.ख. वातघ्नं । 5क. अर्द्धहीन । ख. महीनं । 6क. पितजित । 7क. सेषस्बः । 8.क.ख. एकादौ 9क. सतसहश्रांतं, ख. शतसहश्रंतु । 10-10. संगृहिकरणं । 11क. मृत्मये, ख. मृन्मये । 12-12 क. काष्टौ वासार्कनिम्बजै, ख. काष्टैर्वा सार्कं निंबजै ।। वासाऽर्ककाष्ठस्य पात्रासम्भवादत्र 'शाकनिम्बयो': इत्येवोपात्तः । शाकः भूमिसहः, सागौन इति लोके । 13 क. ०बंबूर,० ख. ०ववूल्व० । 14 क. ०वदिरै, ख. ०षदिरजो । 15-15 क. योजयेदतिसारिणा, ख. जयेदतिसारिणं । 16 क. सुषांवहं । 17-17 क. उतानसयने । 18 क. कार्श्यं । 19क. पिवेतीयं । 20 ख. पीवेतघ० । 21 क. सहश्रंतु । 22क. यावन्नास्ति० । 23 क. अस्तिमिते ।

अत्यम्बुपानान्न विपच्यतेऽन्नं[1] निरम्बुपानाच्च[2] स[3] एव दोषः।
तस्मान्नरो[4] वह्निविवर्द्धनाय मुहुर्मुहुर्वारि[5] पिबेदभूरि[6] ॥२३॥

[ औषधग्रहणविचारः ]

औषधं[7] हेमरजत[8]-मृद्भाजनपरिष्ठितम् ।
उपविश्य शुचिः शान्तः[10] प्रसन्नवदनेक्षणः[11] ॥२४॥

[ जलपानावश्यकता ]

पानीयम्प्राणिनाम्प्राणो विश्वमेव च तन्मयम् ।
अतोऽत्यन्तनिषेधेन न क्वचिद्वारि वार्य्यते ॥२५॥

[ ज्वरे उष्णोदकव्यवस्था ]

ज्वरस्य प्रथमे रूपे भेषजं न दिनत्रयम् ।
नो देयं क्वथितन्तोयं वदन्तीति[13] भिषग्जनाः[14] ॥२६॥

तृषिते[15] सलिलं चोष्णं दद्याद्वातकफज्वरे ।
पित्त[16]-मद्य[17]-विषोत्थेषु[18] शीतलं [19]तिक्तकैः श्रितम्[19] ॥२७॥

दीपनं पाचनञ्चैव ज्वरघ्नमुभयं[20] च तत्[21] ।
स्रोतसां[22] शोधनं[23] पथ्यं[24] रुच्यं स्वेदप्रदं शिवम्[24] ॥२८॥

---

1क. तेतं। 2क. ०पानच। 3क. तद्। 4क. तस्मानः। 5क. मुहुःखारि। 6क. पिवेद्भूरिः। 7क. उषधं। 8क. रजतः। 9क. परिस्थितः। 10 ग्रन्थान्तरेषु पिबेदिति। 11कने ॰षणः। योगरत्नाकरादिषु 'औषधं हेमरजत……वदनेक्षणः' अस्मिन्स्थाने 'तत्रोपविश्य विश्रान्तः प्रसन्नवदनेक्षणः। औषधं-हेमरजतमृद्भाजनपरिष्ठितम् ॥ पिबेत् प्रसन्नवदनः पीत्वा पात्रमधोमुखम् । निक्षिप्य पात्रे सलिलं ताम्बूलाद्युपकल्पयेत् ॥ यमदूतपिशाचाद्या यक्षगन्धर्वराक्षसाः। ते घ्नन्त्यौषधवीर्याणि ततो गण्डूषवर्जनम् ॥' इति पाठः। 12य. वर्थते। 13क. वद। 14क. भिषगजनाः। 15क. तृष्यते। 16क. पित। 17ख. मध्य। 18क. विषाछेपु, ख. विषोस्छेषु। 19-19ख. तिक्तकश्कं, क.तिक्तकैः श्रृतां। 20ख. पुनयं। 21ख. तत। 22क. श्रोतसां। 23ख. सोधन। 24-24क. रूचि श्वेदं शिव प्रियं, ख. रुचिस्वेदप्रदशिवं ॥

[अथ ऋतुविशेषे जलक्वाथनियमः]

यथर्तुक्रमनिर्देशो[1] जलक्वाथः[2] प्रचक्ष्यते[3] ।
वर्षासूदकमादाय[4] पाचयेत्सप्तभागिकम्[5] ॥२९॥

अष्टभागावशेषस्थं[6] निर्दोष[7]मुदकम्पिबेत्[8] ।
षड्विभागावशेषस्थं[9] श्रिताम्भः[10] शारदे[11] पिबेत्[12] ॥३०॥

पञ्चभागावशेषन्तु[13] हेमन्ते[14] सलिलं[15] पिबेत्[16] ।
शिशिरे[17] च वसन्ते च ग्रीष्मे चार्द्धावशेषितम्[18] ॥३१॥

[क्वथितजलगुणाः]

त्रिपादहीनं श्लेष्मघ्नं[19] तच्छेषमनिलापहम्[20] ।
अर्द्धक्षयञ्च पित्तघ्नं[21] पादशेषं त्रिदोषनुत् ॥३२॥

यथा यथाऽम्भः क्वथितं सङ्ग्राहि[22] लघु-दीपनम् ।

[पर्युषितजलगुणाः]

दिवाश्रितं तु यत्तोयं[23] रात्रौ तद्गुरुतां[24] व्रजेत् ॥३३॥
रात्रौ श्रितं दिवा तत्तु[25] गुरुत्वमधिगच्छति[26] ।

---

1 क. यथार्भुक्तमनिर्देस, ख. यथार्त्तक्रम० । 2 ख. जयक्वाथ । 3. ०क्ष्यते । 4 ख. ०स्तदक । 5 क. पाचयेस० ख. पचयेत०, 6 ख. अष्टभागाचशेषत् । 7 ख. निर्दोषं 8 क. ख. ०वेत् । 9. क. षड्भागाच सेषस्थं, ख० षटुभागवशेषत् ०क. निश्रृभं. ख. निसृतं । 11 क. शारदिकं, ख. शरदिकं । 12 क. ख. पिवेत् । 13 क. ०सेषस्थं । 14 ख. हेमंतो । 15 क. सलिल । 16 क. ख. पिवेत् । 17 क. सिसिरे, ख. शिशरे । 18 क. ०सेषतं, ख. शेषकं । 19 क. पित्तघ्नं, किन्तु तदसत्, यतोऽस्मिन्नेव पुस्तके पूर्वोक्ताष्टादशश्लोके 'पादशेषस्थं कफघ्नं' इति कथनात् । राजनि० वृ. यो. तरङ्गिण्यादिग्रन्थेष्वपि 'अर्द्धहीनं तु पित्तनुत् ।' 'त्रिपादहीनंश्लेष्मघ्नं' इति दर्शनाच्च । 20 क. तछेख 0 । 21 क. कफहरं, पूर्वोक्त-स्पष्टीकरणवशान्न साधुः 'पित्तघ्न'मेव समीचीनपाठः । 22 क. सङ्ग्राह । 23 क. यतोयं । 24 क. गुरुतां । 25 क. तुयतोयं । 26 क. ०छति ।

तैलं घृतं च पानीयं कषायं[1] व्यञ्जनादिकम् ।
[2]श्रितशीतं पुनस्तप्तं सर्वं [3]स्यात्तद्विषोपमम्[3] ।। ३४ ।।

[षडङ्गपानीयम्]

मुस्तपर्पटकोशीर ※चन्दनोदीच्यनागरैः[4] ।
[5]श्रितशीतं जलं दद्यात् [6]पिपासाज्वरशान्तये[7] ।। ३५ ।।

[इति षडङ्गपानीयम्]

(१) [नागरादिपाचनम्]

नागरं देवकाष्ठं[8] च [9]धान्यकं बृहतीद्वयम् ।
दद्यात्पाचनकं पूर्वं ज्वरितानां• ज्वरापहम् ।। ३६ ।।

टीका: सुंठि, देवदारु, धाणा, बैठी रींगणी, उभी रींगणी, औषध सममात्रा-नागरादि पाचनम्[10] ।।

(२) [आरग्वधादिकषायः[11]]

आरग्वध[12]ग्रन्थिकमुस्ततिक्ता-[13]हरीतकीभिः क्वथितः[14]कषायः ।
सामे सशूले कफवातयुक्ते ज्वरे हितो[15] दीपनपाचनश्च[16] ।। ३७ ।।

टीका:—किरमालो, पीपलामूल, मोथ. कुटक, हरडै समान-मात्रा क्वाथ । किरमाला पञ्चक[17] ।

---

1 क. कखायं 2 क. श्रृ 3-3 क. तद्विषमोपमम् 4 क. नागरैं 5 क. शृतसीतं
6 क. पर्पासा ११ क. सांतये
※-※ चन्दनोदीच्यनागरैः स्थाने भा. प्र. "च्छत्राऽऽख्योशीरचन्दनैः" इति पठितम् ।।
7 क. 'प्टं' 8 भा.प्र. 'ध्यामकं' ध्यामकं रोहिषं, तदलाभांदुशीरं । • मल्लप्र. 'य'
9 यो.र. पाठान्तरम कण्ठकारीद्वयं शुण्ठी धान्यकं सुरदारु चं ।
एभिः शृतं पाचनं स्यात्सर्वज्वरनिवारणम्' ।।
10. ग. नि. गिरंमालापञ्चककषायः, वृ.यो.त. "अथाऽऽरोग्यपञ्चकम्"
12 वृ.वै. 'धो', 13 क. हरीतः की भीः 14 क. कथितः 15 क. दितो 16 क. काचक्रं
18 यो.र., पाठान्तरम् बृ.यो.त., यो.त.च.
'आरग्वधकणामूल-मुस्तातिक्ताभयाकृतः ।
क्वाथः शमयति क्षिप्रं ज्वरं वातकफोद्भवम्' ।।

(३) [अथ [1]गुडूच्यादिक्वाथः[2]]

[1]गुडूची निम्बधान्यक-पद्मकं रक्तचन्दनम्[3] ।
एष सर्वज्वरान्हन्ति[4] गुडूच्यादिस्तु दीपनः ।। ३८ ।।

टीका:—गिलोइ, निबछाति, धाणा, पद्माख, रक्तचंदन सम[5] मात्रा औषध क्वाथ करि पाइजे । दीपन[6] ।

(४) [अथ दशमूलादि-क्वाथः]

दशमूलसमं[7] [8]धानाऽमृताभूनिम्बपर्पटैः[9] ।
सर्वज्वरहरः[10] क्वाथः[11] [12]सर्वोपद्रवनाशनः[13] ।। ३९ ।।

टीका:—नीब ? [बिल्व], पाडल, टीटू, टीडू, सालिपर्णी, पृष्टिपर्णी, दोन्यू रीगणी, अरणी, कांटी, उषध सममात्रा दशमूला हुंजु ओषध पछे कहिया छै. दशमूल इ समानियां तियां रा नांव लिखिया था. धाणा, गिलोई, किराइतौ, पित्तपापडौ, ए दसमूला री बराबरी, सर्व ज्वर उपद्रवनासन क्वाथः ।

(५) [अथ आमलक्यादि[14] क्वाथः]

---

1 क. 'ग' 2. क. य 3. ग.नि. 'चन्दनान्वितम्, चक्र 'चन्दनानिच' 4 ग.नि. तृष्णादाहारुचिच्छर्दि-सर्वज्वरहरो गणः ।

म.प्र. 'हल्लासारोचकं छर्दि-पिपासा-दाहनाशनः' ।

5. क. स्म

पाठान्तराणि :

6 भा.प्र. पाठान्तरम् गुडूचीधान्यकारिष्टं पद्मकं रक्तचन्दनम् ।
एषां क्वाथः सुप्रसिद्धः सर्वज्वरहरः स्मृतः ।। दीपनो दाहहल्लासतृष्णाच्छर्घरुचीर्हरेत् ।।
शा. गुडूची-धान्यकारिष्ट-रक्तचन्दनपद्मकैः ।
गुडूच्यादिगणः क्वाथ...... '

बृ.यो.त. 'अमृतारिष्टकुचन्दनपद्मकधान्योद्भवः क्वाथः ।
ज्वरहृल्लासच्छर्दिस्तृष्णादाहारुचीर्हन्यात्' ।।

यथाऽऽह शिवदासः 'अत्र अत्यन्तदाहपिपासायां वृद्धाः शीतीकृत्य मधुप्रक्षिपन्ति'

7 क. दस 8 क. धान्या 9 पर्पटं 10 क. हरं 11 क. क्वाय 12 क. सर्वा 13 क. नाशनम् 14 क. आमक्यादि ।

आमलक्यभयाकृष्णा[1] चित्रकश्चेत्ययं गणः[2] ।
सर्वज्वराः[3] क्षयं[4] यान्ति[4] भेदी-दीपन-पाचनः[5] ।। ४० ।।

टीका:—आमला, हरडै, पीपल, चित्रक (रक्तचित्रक) सम मात्रा । औषधगण रो नांव आवै तठै इ उषध री दस ? (बस ?) कल्पना छै । तियां मांही क्वाथ गोली-दाय (पसन्द) आवै सो करो ।

(६) [मुस्तादिक्वाथः[6]]

मुस्तापर्पटकोशीरचन्दनोदीच्य[7]पद्मकैः[8] ।
श्रितशीतं[9] जलं दद्यात् [10]पिपासाज्वरदाहनुत् ।। ४१ ।।

टीका:—मोथ पितपापड़ौ, उशीर, रतांजणी (रक्तचंदन), (उदीच्य वालौ) पद्माख, क्वाथ करि पाईजे । त्रिस (प्यास) भाजई (नष्ट होती है), ताव (ज्वर) उतरई ।।

(७) [क्षुद्रादिक्वाथः]

क्षुद्राऽमृतानागरपुष्कराह्वयैः[11] कृतः कषायः कफमारुतोत्तरे[12] ।
सश्वासकासाऽरुचिपार्श्वशूलकेज्वरे[13] त्रिदोषप्रभवे प्रशस्यते ।। ४२ ।।*

टीका:—बैठी रींगणी, गिलोई, सुंठि, पुहकरमूल, क्वाथ करि पीजै, त्रिदोष-ज्वर जाइ ।।

---

1 क. आमलक अभया 2 क. गताः, 3 क. ज्वर, म.प्र. ज्वरामय 4-4 म. प्र. कफातङ्क, यो र. भयातङ्को, वृ.यो त. कफान्तक, चक्र. कफातङ्क 5 क. नम् 6 क. थ 7 क. दीच 8 क. पद्मकै 9 क. श्रितः शीत 10 क. पिपासजुर 11 क. पुष्कराह्वयः 12. क तरे 13 य.नि., वृ.वै.च रुक्करे

पाठान्तरम् : (शा.)

*क्षुद्राशुण्ठीगुडूचीनां कषायः पौष्करस्य च ।
कफवाताधिके पेयो ज्वरे वाऽपि त्रिदोषजे ।।
कासश्वासारुचिहरे पार्श्वशूलविधायिनि ।।

(८) [अथ वृद्धक्षुद्रादिक्वाथः[1]]

क्षुद्राऽमृता-पद्मकचन्दनं घनं भूनिम्ब तृष्णारि[2]पटोलपुष्करम् ।
तिक्ताकलिङ्ग[3] पिचुमन्दवासकं विश्वौषधं[4] [5]भार्गिवितुन्नकं[6] समम् ।४३।
[7]शृतं पिबेत्[8] पूर्वकृतं[9] कषायं[10] निहन्ति[11] [12]सामज्वरमुग्रशीतम्[13] ।❀
एकाहिकं द्व्याहिक-नित्यकञ्च चित्रज्वरं नाशयति ध्रुवं वै ।। ४४ ।।

टीका:—बैठी कंटाली, गिलोइ, पद्माष, रक्तचन्दन, मोथ, किराइतो, पित्त-पापडौ, पटोल, पोष्करमूल, 'कटुक, इन्द्रजव, नींबछालि, अरडूसौ, सुंठि, भाडंगी, धाणा, सम मात्रा क्वाथ, आमज्वर जाइ ।।

(९) [अथ मुस्तादि-क्वाथः]

मुस्ताऽऽमलकगुडूचीविश्वौष[14]धकण्टकारिका-क्वाथः[15] ।
पीतः सकणाचूर्णः[16] समधुर्विषमज्वरं हन्ति❀ ।। ४५ ।।❀

---

1 शा. क्षुद्रादि इति नाम, तत्र पाठान्तरम्
क्षुद्राधान्यकशुण्ठीभिर्गुडूचीमुस्तपद्मकैः ।
रक्तचन्दनभूनिम्ब-पटोलवृषपौष्करैः ।।
कटुकेन्द्रयवाऽरिष्टभार्गीपर्पटकैः समः ।
क्वाथं प्रातर्निपेवेत सर्वशीतज्वरच्छिदम् ।।

यो.र. वृ.यो.त. च पाठान्तरम्—
क्षुद्रानागरमुस्तपर्पटघना-भूनिम्बनिम्बामृता
भार्गीचन्दनपुष्कराह्वकुलकैस्तिक्ताटरुषान्वितैः ।
पद्माख्येन्द्रयवान्वितैश्च रचितः क्वाथो निपीतः प्रगे-
शीताद्यं ज्वरमुच्छिनत्तिविषमं त्रिद्व्येकघस्रोद्भवम् ।।

2 क., म.प्र. च 'पर्पट' (छन्दोभङ्गः) (तृष्णारि-पर्पटः) 3 क. कलिंग 4 क. विश्वोषधं 5 क. भीग्री 6 क. वितुनकं 7 म.प्र. क्वाथं 8 क. पिवेत् 9 म.प्र. पूर्वदिने 10 म.प्र. सुखोष्णं 11 म.प्र. हन्तु 12 म.प्र. प्रवृद्ध 13 म.प्र. मुष्ण 12-13 ख. सामं-जुरमुग्रशीतं ।। ❀ अस्मात् परं मल्लप्रकाशे—
'सश्वासमूर्च्छारुचिदाहमुल्वणं तृष्णां वमिं कासमतीव दुस्तरम् । आनाहहिक्कामल-रोधमस्तकव्यथां सतन्द्राभ्रमसन्निपातजम्' इत्यधिकः पाठः । ख-ग्रन्थे 'एकाहिकंद्वाहिक च वेलाज्वर नासयती ।।ध्रुवं च

14 क. श्वौषधं

❀शार्ङ्गधरे पाठान्तरम् 'मुस्ताक्षुद्रामृताशुण्ठीधात्रीक्वाथः समाक्षिकः ।
पिप्पलीचूर्णसंयुक्तो विषमज्वरनाशनः ।।

म.प्र. 'जयति' क. निहन्ति 15 क. थं 16 क. 'णं'

टीकाः—मोथ, आंवला· गिलोय, शुण्ठी, बैठीरींगणी, सममात्रा पिप्पली रो प्रतिवास (प्रक्षेप) । विषमज्वरजाइ ।।

(१०) [अथ पटोलादि-क्वाथः[1]]

पटोलाऽरिष्टमृद्वीका-शम्याकत्रिफला[3] वृषैः[2]।
क्वाथ[4] एकाहिकं हन्ति शर्करामधुयोजितः[5] ।। ४६ ।।

टीकाः—पटोल, नींबछालि, दाख, किरमालो, हरडै, बेहडा, आंवला, अरडूसो, औषध सम[6] मात्रा, क्वाथ परांतिवास (प्रक्षेप) सहित, (मधु) व निवात (शर्करा) कीजै । एकान्तरो जाइ[7] ।।

(११) [अथ कोशातक्यादि-क्वाथः]

काशातकीवारिदधन्वयासं[8] छिन्नोद्भवावासकचेतकीभिः[9] ।
अक्षोऽपि[10] धात्री पिचुमन्दतिक्ते सचन्दनं[11] पर्पटकं निशोत्री ।। ४७ ।।

एतैश्च द्रव्यैः[12] क्वथितः[13] कषायः शीतज्वरं हन्ति च शीघ्रपानात् ।
नित्यज्वरैकान्तरजं[14]तृतीयं[15] चतुर्थकं चापि निहन्ति शीघ्रम् ।। ४८ ।।

टीकाः –कडवीतोरु + की जड़, मोथ, धमासो, गिलोइ, अडूसो, हरडै, बेहड़ा, आंवला, नीमछालि, कटुक, रक्तचन्दन, पितपापड़ो, निशोथ, औषध सम मात्रा क्वाथ । नित्यज्वर, एकान्तरो, तेजरो (तृतीयक), चउथजरो, (चातुर्थक) शीतज्वरजाइ ।।

(१२) अथ [देवदार्व्यादि-क्वाथः]❋

---

1 क. 'थ' 2 क. 'विषः' ग. वृषान् 3 क. म्पा 4 क. 'थ' 5 क. 'स्म' 6 बृ.यो.त. 'संयुतः' 7 शार्ङ्गधारे पाठान्तरम्:-

'पटोलत्रिफलानिम्बद्राक्षाशम्पाकवासकैः ।
क्वाथः सितामधुयुतो जयेदैकाहिकं ज्वरम् ।।'

8 क. 'जा' 9 क. 'नो' 10 क. 'धरित्री' 11 क. 'न' 12 क. 'व्यै' 13 क. 'कृत' 14 क. 'तृ' 15 क 'च' +ग. किराइतो ॥

